जब पृथ्वी ने देखा कि कहीं शरण नहीं मिलती तब राजा से कहा कि स्त्री और गौके मारने का बड़ा पाप है मारना उसको चाहिये जिससे कुछ दुःख पहुंचे याद मुझको मार डाला तो संसार किस पर बसेगा राजा ने एक न मानी और कहा तुझ को अवश्य मारूंगा और इस संसार को अपने योगबल से महाप्रलय तक जल पर स्थित रक्खूंगा। यह सुनकर पृथिवी डर गई और सोचा जो कुछ यह कहते हैं वही करेंगे। अंतको राजा से कहा मेरे ऊपर पहाड़ बहुत हैं वह भी कहीं थोड़े कहीं अधिक। लोग भी ऊपर नीचे बस रहे हैं इसी लिये मुझको दुःख हो रहा है ऊंच नीच को बराबर करो और मुझको दुहिये (जैसे गायका दूध निकाला करते हैं) मैं सब औषधियां दूंगी।

यह सुनकर पृथु उठ खड़ा हुआ और जितने बड़े पहाड़ पृथिवी पर थे सबको धनुष बाण की नोक से उठाकर उत्तराखण्ड की ओर डाल दिया और जो छोटे २ रह गये उनको उसी धनुष की नोक से पृथिवी पर कूट दिया जो नीचे उतर गये। देखिये पण्डित जीपहाड़ कैसे धनुष की नोक से उठ कर चले गये।

---

नोट—पृथिवी सब अन्न औषधि और फलों को अपने गर्भ में ले गई हम से क्या—किसी हिंदू से ही पूछो तो वह भी कभी इसकी सत्यता पर प्रतीति न करेंगे। यों तो यह अन्न और फल सब पृथिवी के गर्भ में हैं खेती के नियम के अनुसार यदि पृथिवी को ठीक करके बीज डाला जाये और समय पर वर्षा हो या कुवें या नहर का पानी दिया जावे तो सम्भव नहीं कि पृथिवी अन्न और फल न देवे। पुराणों की समझ में जैसा अग्नि, वायु जानदार हैं और उनके देवता पृथक् २ स्थापित किये गये हैं वैसे ही पृथिवी को भी उन्होंने प्राणदार समझा। कल्पना करो पृथिवी उस समय गौरूप बन गई तो यह संसार किस पर रहा? इसके अतिरिक्त उन्हीं पुस्तकों में और बहुत से उदाहरण विद्यमान होंगे जब पृथ्वी को कष्ट हुआ वह गौ रूप धारण कर के निवेदन करने के लिये देवताओं के पास गई। अब की बार अपनी विद्या के प्रतिकूल ऐसे बल में आई कि आप ही अपने पेट में सब पदार्थों को ले गई। फिर एक राजा वेन अधर्मी या अन्यायी था उसी को क्यों कष्ट देती जहाँ वह बैठा या खड़ा हुआ था वहीं पृथिवी फट जाती और वह भीतर धसजाता सम्पूर्ण प्रजा को कष्ट क्यों दिया जैसा कि पृथिवी का औषधियों को गर्भ में ले जाना या इसका गौका रूप धारण करना गप्प है वैसे ही राजा पृथु का सारे संसार को अपने योग बल से जल पर रखना। यदि जल पर संसार ठहर सकता तो पृथिवी रचने की क्या आवश्यकता थी।

# दत्तात्रेय ।

जब अत्रिजी को संसार उत्पन्न करने की आज्ञा हुई तब स्त्री पुरुष दोनों ने विचार किया कि उत्तम संतान हो उसके लिये उन्होंने सौ वर्ष तक तप किया परन्तु तपस्या में किसी का नाम नहीं लिया इस लिये ब्रह्मा, विष्णु, महेश तीनों देवताओं ने आकर दर्शन दिये तब अत्रि ने वर मांगा कि हमारे यहां सुपात्र संतान हो। अतः विष्णु के अंश से दत्तात्रेय और महादेव की कृपा से दुर्वासा और ब्रह्मा की कृपा से चंद्रमा उत्पन्न हुए परन्तु शोक इतना कि इन तीनों में से दत्तात्रेय जी महाराज की अवतारों में गणना हुई और अन्य की नहीं। जैसा कि श्रीमद्भागवत स्कंद दो में लिखा है; और मार्कण्डेय पुराण अध्याय १७ में लिखा है कि अत्रिऋषि ने विष्णु को प्रसन्न कर दत्तात्रेय को उत्पन्न किया जो साक्षात् विष्णु के अवतार थे जो अत्रि के दूसरे पुत्र कहलाये।

विष्णुरेवावतीर्णोऽसौ द्वितीयोऽत्रेः सुतोऽभवत् ॥ ७ ॥

एक दिन योगीजी बहुत मुनियों के लड़कों के साथ एक तालाब पर स्नान करने को गये और पानी में गोता लगा कर अन्तर्धान होगये। तब ऋषिकुमार उनके दर्शनों की इच्छा से तालाब के किनारे खड़े रहे देवताओं के सौ वर्ष पीछे महात्मा जी उसी तालाब से एक स्त्री समेत निकले कि स्त्री देखकर मुझको त्याग कर चले जायंगे। तो मैं अकेला होकर यहां रहूँगा अब इस पर भी उन्होंने उनका साथ न छोड़ा तब उस स्त्री के साथ वहां शराब पीने लगे।

ततः सहतया भार्य्या मद्यपानमथा पिबत् ॥ २२ ॥

जब वह शराब पीकर मस्त हुए तब उसी स्त्री के साथ गान और नृत्य करने लगे तब ऋषिकुमार उनको छोड़कर चल दिये।

सुरापानरतन्तेन सभार्य्यं तत्यजुस्ततः ।
गीतवाद्यादि वनताभोगसंसर्गदूषितं ॥ २३ ॥

दत्तात्रेय स्त्री के साथ वहां रहने लगे जहां वह शराब पीते परन्तु उनको दोष नहीं लगता था क्योंकि वे योगी थे।

मन्यमाना महात्मानं तपसह वहिष्क्रियं ।
नावापादोषं योगीशो वारुणीं सपिवन्नपि ॥ २४ ॥

उधर दैत्यों के डरके कारण देवता लोग उनके पास गये और उनसे प्रार्थना की तब दत्तात्रेय जी ने कहा कि मैं तो दीवाना हूँ मुझसे क्या चाहते हो,

तब उन सबों ने कहा कि राक्षसों ने सब राज्यकर यज्ञभाग भी छीन लिया है इस लिये हमारी रक्षा और उनके वध करने का यत्न कीजिये तब दत्तात्रेय जी ने कहा कि मैं मद्य पीता और उच्छिष्ट इत्यादि खाता पीता हूं और जितेन्द्रिय भी नहीं हूं तो ऐसे उन्मत्त से आप लोग शत्रुओं के जीतने की इच्छा क्यों करते हो। मार्कण्डेय अ० १८ श्लोक २८ ॥

मद्यासक्तोऽहमुच्छिष्टो न चैवाहं जितेन्द्रियः।
कथमिच्छथमत्तोऽपिदेवाश्शत्रुपराभवं ॥ २८ ॥

देवताओं ने कहा कि महाराज तुम सब दोषों से रहित हो तुमको कोई दोष नहीं और जगत् के नाथ हो और सब विद्या और ज्ञान प्रवेश होने से तुम्हारा चित्त शुद्ध है इसको दत्तात्रेयी ने सुनके कहाकि यद्यपि मुझको समदर्शी विद्या प्राप्त है पर इस स्त्री की सङ्गति से उच्छिष्ट हो रहा हूं।

सत्यमेतत् सुराःविद्या ममास्ति समदर्शिनः।
अस्यास्तु योषितः सङ्गादहमुच्छिष्टतांगतः॥ ३६ ॥

स्त्री के हरवक्त संभोग के दोष से मैं सेवा योग्य नहीं हूं यह सुन फिर—

स्त्रीसम्भोगोहि दोषाय सातत्येनोपसेवितः।
एवमुक्तास्ततो देवाः पुनर्वचनमब्रुवन् ॥ ३१ ॥

उन देवताओं ने कहा कि आप निर्दोष हैं तब उन्होंने हंसकर कहा कि यदि आपको यह मेरी मत पसंद है तो तुम असुरों को युद्ध के लिये मेरे सन्मुख बुलाओ उनका तेज बल नष्ट होजावेगा। देवताओं ने उनको बुलाया और युद्ध करते हुए महात्मा के समीप आये जहां महात्मा के बायें ओर सर्वाङ्गसुन्दरी चन्द्रवदनी मदनी बैठी थी जिस को देखकर कामदेव की उत्तेजना हो व्याकुल हो गये और लड़ाई का ध्यान छोड़ उस स्त्री को डोलीमें बिठाकर अपने घरकी ओर ले चले। तब महात्मा दत्तात्रेय जी ने कहा कि अब तुम अस्त्र शस्त्रों से मार गिराओ क्योंकि मैंने अपनी दृष्टिसे उनके तेज को हीन कर दिया है और स्त्री-हरण के पाप से उन लोगों का सब पुण्य जल गया इसलिये वह सब पराक्रम हीन हो गये।

परदाराव मर्षाच्च दग्धपुण्याहतौ जसः। ५४ ॥

देवताओं ने अस्त्र शस्त्र, लेकर युद्ध में उनका नाश कर दिया और लक्ष्मी जी वहां से अन्तर्धान होकर दत्तात्रेय जी के पास आ विराजीं।

कहिये पण्डितजी कैसा अच्छा उपाय है।

# व्यास महाराज ।

व्यास जी महाराज के विषय में पौराणिक बड़ी २ प्रशंसा करते हैं और ईश्वर का अवतार मानते हैं वहाँ वे उनको अठारह पुराणों का कर्त्ता और एक वेद के चार करने वाला भी मानते हैं तिसपर उन्हीं पुराणों में लिख मारा है कि जब उन्हों ने सत्तरह पुराण बना लिये तिस पर भी उनकी आत्मा को शांति नहीं हुई । एक दिन सोच में बैठे हुए थे कि नारद मुनि आए और उनकी उपशोक दशा को देख कर कहा कि तुम यदि अपनी आत्मा की शांति चाहते हो तो श्रीकृष्ण महाराज के गुणों का कीर्तन करो तब उन्होंने श्रीमद्भागवत पुराण को बनाया जिससे उनकी शान्ति हुई—देखिये पण्डित जी यह तो आपके परमेश्वर के अवतारों की दशा है—प्रथम तो स्वयं परमेश्वर के अवतार तिसपर वेद का ज्ञान लेते हुये भी सत्रह पुराणों को बनाया जिस पर भी उनकी आत्मा को शांति नहीं हुई यह कैसे शोक की बात है क्या ईश्वर अवतारियों की आत्मा को भी ज्ञान की आवश्यकता होती है—यदि आवश्यकता ही हो तो वेद जो ईश्वरीय ज्ञान है फिर उससे उनकी शांति क्यों नहीं हुई-एक वेद के चार क्यों किये। फिर सत्रह पुराण भी जो बनाये जिनसे संसार के पाप तो कटे परन्तु उनके रचयिता व्यासजी को अशांति ही रही यह क्या तमाशे की बात नहीं है ।

देवीभागवत—स्कंद १ अध्याय १० व १४ में लिखा है कि व्यासजी ने सौ वर्ष तक मेरुपर्वत पर एकाक्षरी मंत्र जप भगवती और शिव का ध्यान किया तब शिवजी उनके पास गये और कहा कि तुम्हारे सब गुण सम्पन्न पुत्र उत्पन्न होगा । एक दिन अरणी सहित गुप्त अग्नि को अग्नि की इच्छा करके मथने लगे उसी समय पुत्र होने की इच्छा भी चित्त में स्मरण हो आई कि जिस प्रकार मंथन और अरणी के संयोग से अग्नि उत्पन्न होती है उसी भांति हमारे पुत्र क्यों नहीं उत्पन्न होसका इतने में घृताची नाम अप्सरा दिव्य रूप धारण किये हुये आकाश में दीख पड़ी । मुनिकामातुर हो चिंता करने लगे कि मुझको सौ वर्ष तपस्या करते हो गये परन्तु तो भी काम सता रहा है द्वितीय इससे गृहस्थाश्रम के आनन्द भी प्राप्त न होंगे यह तो काम के पीछे आकाश को चली जायगी इस लिये हमारे योग्य नहीं । वह अप्सरा शापके भय से शुकी का रूप धारण कर निकल गई तब व्यास जी बड़े विस्मित हुए और मन खींचने पर भी न खिचा और उनका ···················अरणीमें पात होगया वह अरणी को अधिक मथने लगे तब उसमें व्यास जी के आकार का पुत्र उत्पन्न हुआ और शुकी को देख कामातुर हुए थे इस लिये उसका नाम शुक रक्खा ।

पण्डित जी-यह व्यास अवतार की दशा । प्रथम परमेश्वर के अवतार फिर भी पुत्र की इच्छा, जिसके लिये शिव और देवी का ध्यान, फिर कामातुर

होना, फिर अरणी मथन से ··· ··· पात होना रज से शुक की अद्भुत उत्पत्ति होना।

## नारद।

इनके विषय में सम्पूर्ण पुराण एक स्वर होकर कह रहे हैं कि यह देवताओं और राक्षसों के समाचार इधर उधर पहुंचाया करते थे तथा बहुधा उपदेश भी किया करते थे इसके उपरांत राजा अम्बरीष की कन्या का विवाह अपने साथ होने के अर्थ विष्णु के पास गये थे और कहा था कि उस कन्या को पर्वत ऋषि भी चाहते हैं इस लिये आप उनका मुंह बन्दर का सा कर देना परन्तु जब पर्वत ऋषि विष्णुजी के पास गये और सब वृत्तांत कहा तो उनके कहने से नारद का मुंह लंगूर का सा बना दिया जब यह दोनों स्वयंवर में गये तो लड़की इनका मुंह बन्दर का सा देखकर डर गई और उसने इन दोनों को छोड़ अन्य से विवाह कर लिया परन्तु शोक तो यह है कि अवतारी होने पर भी उनको यह खबर नहीं हुई कि मेरा मुंह कैसा बना दिया है जब नदी के पानी में परछाईं पड़ी तब ज्ञात हुआ। इसके उपरान्त पद्मपुराण से प्रकट होता है कि विष्णु महाराज ने उनको स्त्री बना दिया और वह बहुत काल तक स्त्री बने रहे सन्तान भी हुई परन्तु उन्होंने विष्णु महाराज की माया को स्वयं अवतारी होने पर भी नहीं जाना।

**विष्णुपुराण** अं० १ अध्याय १५ से विदित होता है कि जब दक्ष ने प्रजा बढ़ाने के लिये ५००० पुत्रों को उत्पन्न किया जिनको नारद महाराज ने बहका दिया वह सब पृथ्वी के नापने आदि के लिये चले गये तब दक्ष ने १००० पुत्रों को और उत्पन्न किया उनको भी बहका दिया इस कारण दक्ष ने शाप दिया कि जाओ तुम्हारा यह शरीर छूट जावे फिर गर्भवास हो।

श्रीमद्भागवत स्कंद ६ अध्याय ५ श्लोक ४३ में लिखा है कि दक्ष महाराज ने कहा कि हे मूढ़ फिरते २ लोकों में तेरा एक जगह पैर न ठहरेगा अर्थात् भ्रमण ही करता रहेगा।

तंतुकृत नयतस्त्वमभद्रमचरः पुनः। तस्माल्लोकेषु ते मूढ़ न भवेद्भ्रमतः पदम्॥

## वामनावतार।

जब दैत्यों ने देवताओं को नाना प्रकार के दुःख दिये तब श्री भगवान् अदिति के गर्भसे उत्पन्न हो देवताओं से कहने लगे हम क्या कार्य करें तब सबने कहा कि

आप राजा बलि से तीनों लोक मांग कर हमको दे दीजिये-देवताओं के कहने पर वामन जी आठ ऋषियों समेत वहां गये राजा बलि ने उनको फूलों के आसन पर बिठला, विधि से पूजा और प्रार्थना कर कहा कि आप अपने पधारने का कारण कहिये तब वामन जी ने कहा कि तीन पांव अग्निकुण्ड के लिये पृथ्वी दीजिये और कुछ नहीं चाहता। पद्म पद्म उत्तरखण्ड अ० २४० श्लोक १६।

अग्नि कुण्डस्य पृथिवी देहि दैत्य ते मम।

तब राजा ने प्रसन्न होकर कहा आप लीजिये इतने कहते ही छोटे रूपको छोड़ त्रिविक्रम देह को धारण कर सब कुछ उसका एक ही पग में नाप सब इन्द्र को दे दिया और बलि को रसातल पहुंचा दिया, कहिये श्रीमान् यही परमेश्वरी लीला है ? कि देवताओं की सहायता बिना झूंठ बोले वामन महाराज न कर सके जो साक्षात् नारायण के अवतार थे। क्या इसी का नाम सर्वशक्तिमानता है इसके उपरांत ईश्वर संसार का मित्र तिस पर चालाकी से देवताओं से मित्रता और दैत्यों से वैर क्या यही परमात्मापन है।

## मोहिनी अवतार।

समुद्रमथन करने पर जब दैत्यों ने धन्वन्तरिजी के हाथ से अमृत का पूर्ण कलश छीन लिया तो श्री भगवान् ने मोहिनी (स्त्री की) मूर्ति बन दैत्यों को मोहित कर उनसे अमृत ले देवताओं को अमृतपान करा दिया। इसी रूप के देखने की जब इच्छा महादेवजी ने प्रकट की उस समय विष्णु महाराज ने गम्भीर भाव से हंस कर कहा कि यदि आपके देखने की इच्छा है तो दिखलाऊंगा यह रूप काम का बढ़ाने वाला है इसी से कामी जन बड़ा मान करते हैं चुनांचे जब मोहिनी रूप को दिखलाया महादेव जी मोहित हो गये।

## परशुराम जी।

इनके पिता का नाम जमदग्नि और माता का नाम रेणुका था। जमदग्नि जी के पास एक कामधेनु गाय थी जिसको कीर्त्तवीर्य ने चाहा, महात्मा ने देने से इन्कार किया तब बल से राजा ने लेना चाहा उस समय कामधेनु ने सींगों और खुरों से उसकी सेना का नाश कर दिया। तब राजा ने क्रोध में आकर महात्माजी को मारडाला इधर परशुरामजी ने तपकर भगवान् से वरदान पाकर महाबली कीर्त्तवीर्य की सेना को मार उस राजा को भी मारडाला और इधर उधर के क्षत्रियों का भी नाश कर दिया फिर अश्वमेध यज्ञ कर के सात-

नोट—पण्डित जी ! क्या यही परमेश्वर के कर्त्तव्य हैं, क्या जीतका इससे अच्छा और कोई नुस्खा सर्वशक्तिमान् के पास न था।

द्वीप वाली पृथ्वी को ब्राह्मणों को दान कर दिया इन्होंने श्री रामचन्द्र को धनुष के तोड़ने पर बहुत कुछ कहा था फिर उनको भगवान् का अवतार जान आप तपस्या को चले गये।

## बलदेव जी

इनके विषय में श्रीमद्भागवत स्कंद १० उत्तरार्द्ध अध्याय ६१ में श्लोक २७ से ३७ तक लिखा है, कि कलिंगदेश के राजा ने रुक्मी से कह बलदेव को पांसे के खेल में लगाया और यह जुआ इतना बढ़ा कि अन्त को बलदेव ने क्रोध में आकर दश करोड़ मोहरें दाव पर लगाईं और बलदेवजी महाराज की जीत हुई, परन्तु छल से रुक्मी कहने लगा कि हम जीते। दोनों में विवाद होने लगा उसका फ़ैसला आकाशवाणी ने किया कि धर्म से बलदेवजी की जीत हुई तो भी उन्होंने न माना और बलदेवजी की हंसी की। बलदेवजी ने फिर उन सबको मारा और द्वारिका को चले गये।

विष्णुपुराण अंश ५ अ० २५ में लिखा है कि बलदेवजी ने वन में आकर गोपियों के साथ मदिरापान किया।

विचरन् बलदेवोपि मदिरागंधमुद्धृतम्।
आघ्राय मदिरातर्षमवापाथपुरातनम् ॥ ५ ॥

भागवत स्कन्ध १० उत्तरार्द्ध अ० ६५ में लिखा है कि बलदेवजी मथुरा आये और दो मास ठहरे और वन में मीठो मद्य की गंध लेते २ स्त्रियों सहित मद्य पिया।

तं गंधं मधुधाराया वायुनोपहृतं बलः।
आघ्रायोपगतस्तत्र ललनाभिः समं पपौ ॥ २० ॥

नोट—क्रोध में आकर कीर्त्तवीर्य की सेना और राजा के अतिरिक्त आपने बिना अपराध के हज़ारों क्षत्रियों को सिवाय नाना के कुल के नाश किया। क्या ठीक था शायद इसी पर इनको उपास्य नहीं माना जैसा कि पद्मपुराण अध्याय २४१ में लिखा है कि परशुरामजी शक्ति के प्रवेश के कारण उपास्य नहीं श्रेष्ठ ब्राह्मण महात्मा भगवद्भक्तों को रामकृष्णजी के अवतारों की उपासना करने योग्य है क्योंकि इनमें अच्छे गुण होने के कारण ऋषियों ने उपासना की है और यही मोक्ष देने वाला है। "नोपास्यं हि भवेत्तस्य शक्त्यावेशान्महात्मनः" परन्तु गरुड़ और शिवपुराणादि में इनके नामस्मरण के लिये आज्ञा है। श्रीमान् क्या। कहें कहीं कुछ कहीं कुछ, तिस पर भी पुराण व्यासजी कृत माने जाते हैं।

इसके उपरांत व्रज की स्त्रियों के साथ विलास करने से जिनका चित्त चलायमान है व्रज में रमण करते जिस प्रकार एक रात्रि व्यतीत हुई उसी भांति सब।

एवं सर्वानिशायाता एकैव चरतो व्रजे।

रामस्याक्षिप्तचित्तस्य माधुर्यैर्व्रजयोषिताम् ॥ ३२ ॥

मार्कण्डेय पुराण जिल्द १ अ० ६ जब कौरव और पांडवों का युद्ध हुआ तब बलदेवजी ने किसी की ओर न होकर अपने स्वामियों सहित द्वारिकापुरी को पहुंच कर वहां मधुपान किया।

गत्वा द्वारवतीं रामो हृष्टपुष्ट-जनाकुलाम्।

त्वगन्तव्येषु तीर्थेषु पपौ पानं हलायुधः ॥ ६ ॥

यानी बलदेवजी मधुपान किये हुये वहां से रेवत नाम वन में गये उसमें रेवती नाम एक स्त्री जो मदयुक्त और अप्सरा के समान रहती थी उसका हाथ पकड़ लिया।

पीतपानो जगामाथ रैवतोद्यान भूद्धिमन्।

हस्तौ गृहीत्वा समदां रेवतीमप्सरोपमां ॥ ७ ॥

उसको साथ लेकर एक वनमें पहुंचे जहां नाना प्रकार के पक्षी बोल रहे थे वृक्ष फलों से लदे हुए थे उसको देखते हुए ऐसे स्थान पर पहुंचे जहां अनेक ऋषि आसनों पर बैठे जिनके बीच में सूतजी बैठे हुये कल्याणमयी कथा सुना रहे थे। ब्राह्मणों ने बलदेव जी को देखा जिनकी आंखें शराब के नशे में सुर्ख हो रहीं हैं जब मुनियों ने उनको नशे में देखा तो सिवाय सूतजी के, और सबों ने शीघ्र उठकर बड़े आदर, मान से बलदेवजी का पूजन किया।

दृष्ट्वा रामं द्विजाः सर्वे मधुपाना रुणे क्षणं ॥२७॥

बलदेव जी सूतजी के न उठने और आदर न करने से क्रोध में आकर मारे गुस्से के आंखें फड़कने लगीं उसी दशा में जैसे राक्षसको मार देते हैं उसी भांति सूतजी को मार डाला।

ततः क्रोधसमाविष्टो हली सूतं महाबलः।

निर्हन्यात् विवृत्ताक्षः क्षोभिता शेषदानवः ॥२६॥

तब ब्रह्मघात देखकर मुनिलोग अपनी २ मृगछाला लेकर वनसे निकल गये और बलदेवजी जिनकी आकृति दीवानों कीसी होरही थी सोचने और

पछताने लगे यह बड़े पाप की बात है कि ब्राह्मण के स्थान में बिना अपराध के हमने सूतजी को मारा कि जिसके कारण ब्राह्मणों ने इस वनको छोड़ दिया।

ब्राह्मस्थानं गतो ह्येष यत्सूतो विनिपातितः।
तथा हीमे द्विजाः सर्व्वे मामवेद्य विनिर्गताः॥३२॥

जिस प्रकार सड़े मुर्दे में दुर्गन्धि आती है उसी भांति ब्रह्मघात के पाप से मेरा शरीर दुर्गन्धि करता है यह कर्म मुझसे बहुत बुरा हुआ अब कहां जाऊं, क्या करूं।

शरीरस्य च मे गंधो ह्स्ये वा सुखावहः।
आत्मानं चावगच्छामि ब्रह्मघ्नमिव कुत्सितं॥३३॥

ऐसी ईर्षा और नशा घमण्ड और असावधानी को धिक्कार है कि जिसमें पड़कर मैंने ऐसा भारी पाप किया॥ ३४॥

धिगमर्षं तथामद्यमतिमानमभीरुतां।
यैराविष्टेन सुमहन्मया पापमिदं कृतं॥ ३४॥

अब मैं इस पापके दूर करने के लिये बारह वर्ष तक व्रत और इस बुरे कर्म का उत्तम प्रायश्चित्त करूंगा।

तत्क्षयार्थं चरिष्यामि व्रतं द्वादशवार्षिकम्।
स्वकर्म्मख्यापनं कुर्व्वन् प्रायश्चित्तमनुत्तमम्॥ ३५॥

इतना कहकर वह तीर्थयात्रा को गये और पापको दूर किया। ऐसा ही श्रीमद्भागवत स्कन्द ७ वा ६ में भी लिखा है।

"हा" ऋषिसन्तान! क्या वास्तविक तू इस घोरनिद्रा में पड़ी रहेगी इन निंदितशत्रुनिर्मित पुराणों को व्यास प्रणीत कहकर अपने पूर्वजों की कब तक निन्दा सुनती रहेगी। हे परमात्मन्! अब आप ही सुमति प्रदान कीजिये। हे जगदीश्वर! आप बुद्धि के भंडार हैं उस भंडार में से बुद्धि देकर हमारे बेड़े को पार लगाइये।

नोट—जिनको अंशावतार कहते हैं वही बलदेव जो हमारे सनातनी भाई ईश्वर के भी बड़े भाई जिनको कि जगन्नाथ कहते हैं उनके इन चरित्रों (शराब पीकर अप्सराओं के साथ रमण, निरपराधी सूत का वध) पर ध्यान दें कारण कि यदि हम कुछ इस पर टिप्पणी चढ़ावेंगे तब तो आप कहेंगे कि हमारे इष्टदेव की निन्दा करते हैं परन्तु अब आप ही सत्यका अवलम्बन करके विचारिये तो सही कि यह कथा उनकी निन्दा करती है व प्रतिष्ठा? क्योंकि उनके चरित्र ही यहाँ स्वयं साक्षी हैं॥

श्रीमान् पंडितजी—सेठजी मेरे मनको इस विषय को इतना ही सुन शांति होगई इसलिये अब इसको समाप्त कीजिये।

सेठजी—बहुत अच्छा-ओ३म् शम्।

पंडितजी—महाराजने कहा कि आपको उपरोक्त विषयों के सुनाने में बहुत परिश्रम करना पड़ा है इसलिये अब पन्द्रह दिन के लिये विश्राम दीजिये।

द्वितीय—मुझको एक कार्य के लिये बाहर जाना है।

तृतीय—लाला जानकीप्रसादजी इलाहाबाद आयेंगे।

चतुर्थ—लाला श्यामलाल व लाला केसरीमल व भोलानाथ व पंडित घासीराम व लाला बांकेलालजी को सम्बन्धियों में आनेकी आवश्यकता है।

पञ्चम—जगन्नाथ व बाबू हजारीलाल व केदारनाथ लाला बद्रीप्रसादजी व मुंशी लक्ष्मीनारायण व मुंशी श्यामसुन्दरलाल व मुंशी प्यारेलाल व नाज़िर साहिब व छदम्मीलाल गायक हरिद्वार आदि स्थानों में जाने वाले हैं। इसलिये भी इस कार्य को बन्द करना होगा।

लाला मोहनलाल—ने कहा कि यथार्थ में हम सबको आवश्यक काम हैं।

पंडितजी—सेठजी हम सब आपको इस परिश्रम का धन्यवाद देते हैं और आशा है कि उपरोक्त विषयों पर विचार करने से प्रत्येक को अधिक लाभ होगा।

सेठजी—मैं इस योग्य नहीं यह सब आपकी बड़ाई है हां मैं अपने परिश्रम को उसी समय सफल समझूंगा जब भारतके प्रत्येक स्त्री और पुरुष मेरे अभिप्राय को जान इस पर सच्चे मनसे विचार कर लाभ उठायेंगे यदि सब सज्जन महाशयों की यह सम्मति है और आवश्यक कार्य हैं तो मुझको स्वीकार है आज ता० २३ जून है इस हेतु अब ता० ८ जौलाई से कथा का आरम्भ होगा।

सब सज्जन महाशय चल दिये।

आर्य्यसेठ—ने नमस्ते की।

पंडितजी—ने आशीर्वाद दिया और अन्य सभ्य पुरुषों ने यथायोग्य की सेठजी भोजनों को गये।

नैपथ्यमें—पुराणों की लीला अपार है देखिये आगे क्या २ निकलता है यथार्थ में तो पुराणो में कहीं कुछ कहीं कुछ। इतने में तीन मार्ग आगये और महाशयगण अपने २ मार्ग को तीन टोलियों में विभाजित हो चल दिये सबने आपस में यथायोग्य कहा।

## एक टोलीके मनुष्योंकी बात चीत।

पण्डित प्यारेलाल—पंडितजी अब तक आपकी समझ में क्या आया।

पंडितजी—अभी कुछ न पूछिये मैंने एक दिन अपने मित्रोंके साथ विचार किया था उस समय लाला भोलानाथ और मथुराप्रसाद और लाला प्रयागनरायनजी भी उपस्थित थे परन्तु उत्तर कोई यथार्थ न देता था अप्रसन्नता की झलक झलकती थी अब हम जाते हैं। यात्रा में हमको यदि किसी योग्य पुरुष से भेट हुई तो अवश्य ही विचार करेंगे फिर आपसे कहेंगे।

मुंशी बिहारीलालजी—ने कहा कि सेठजीने पुराणों की वेदविरुद्ध बातों का पुराणों से ही निश्चय कर दिया इसलिये हमारी समझ में तो यह सब पुराण महर्षि व्यासकृत नहीं जान पड़ते।

इतने में श्रीमान् का स्थान आगया—और नमस्कार कर चल दिये।

❀ इति अष्टमपरिच्छेदः ❀

पुराणतत्त्व-प्रकाश का प्रथम भाग समाप्त-



*गृहस्थाश्रम*

वेद और पुराणों के अन्तर और पुराण-महात्म्य को बतलाता है।

*गृहस्थाश्रम*

में अष्टांग योगादि और सत्संग का बड़े ज़ोरदार लफ़्ज़ों में वर्णन है।

*गृहस्थाश्रम*

हर एक प्रकार के शाक, अन्न, फल, दूध, दही, घी, मसाला, तैल आदि के गुण और अवगुणों को बतलाता है।

*गृहस्थाश्रम*

में कपड़े काटने- सीने और रंगने की रीतों का वर्णन है।

*इसी का पाठ कर*

आप घर बैठे प्रत्येक प्रकार के रसोई के पदार्थ सब किस्म की मिठाई, पकान्न, अचार, चटनी, मुरब्बा आदि का स्वाद चखिये।

*गृहस्थाश्रम*

में प्राचीन और वर्तमान समय की वीर और विदुषी स्त्रियों के ५० । ६० जीवनचरित्र है।

*यही नहीं*

किन्तु स्त्रियों के कठिन रोग और बाल रोगों की चिकित्सा- अंजन- मंजन सुहाग सोंठ का नुसखा- केश उत्तम करने के उपाय, कृमिनाशक-लोजम्बराज चूर्ण- बवासीर का इलाज आदि अनेक रोगों की औषधियों का इसमें वर्णन है ॥

*गृहस्थाश्रम*

में ही शारीरक- सामाजिक और आत्मिक उन्नति के उपाय बड़े परिश्रम से चरकसुश्रुत- वेद- शास्त्र- स्मृति और पुराणों की सहायता से लिखे गये हैं। पतिधर्म- पतिपत्नीधर्म- संस्कार- त्योहार- आर्यशब्द- ज्योतिष- व्रत- तपस्या- आवागमन- नित्यकर्म धर्म माहात्म्य आदि गृहस्थसंबन्धी कोई ऐसा विषय नहीं जिसका इसमें आन्दोलन न किया गया हो। कागज़ सफेद और ६०० पृष्ठ के होने पर भी मूल्य १॥) मात्र सच मानिये। इतनी उपयोगी, इतने पृष्ठ की ऐसे अल्प मूल्य पर भारत वर्ष में कोई पुस्तक नहीं मिलेगी ॥

# नारायणीशिक्षा अर्थात् गृहस्थाश्रम की कातिल सम्मतियां

**श्री० एन० निरञ्जन स्वामी फाइफमेजर बूशियर—**

इसके पढ़ने से आत्मा को जितना आनंद मिला वह किसी प्रकार नहीं लिख सकता, वास्तव में आपने गागर में सागर को भरने का यत्न किया है योग्य गृहस्थ आपकी इस पुस्तक को पढ़े विना धन्यवाद दिये नहीं रह सकता।

**श्री० पं० विदेशीलालजी शर्मा—डर्बान (नेटाल, अफ्रीका)**

जिस तरह धातु में सुवर्ण, वृक्षों में आम, रसों में मिश्री, दुग्ध में घृत, मीठे में शहद, जीवों में मनुष्य, पुष्टियों में ब्रह्मचर्य, प्रकाश में सूर्य श्रेष्ठ है वैसे ही आपकी पुस्तक नारायणी शिक्षा सम्पूर्ण स्त्रियों के लिये उपयोगी है। मैं आशा करता हूं कि विचार-शील पुरुष अवश्य इस अमूल्य पुस्तक से लाभ उठा कुटुम्बियों सहित आनंद भोगने की चेष्टा करेंगे। (अन्य प्रशंसापत्रों को स्थालाभाव से नहीं छाप सकते।)

**श्री० पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी, सम्पादक सरस्वती प्रयाग**

सरस्वती भाग १० संख्या ७ में प्रकाशित करते हैं कि नारायणी शिक्षा—प्रकाशक बा० चिम्मनलाल वैश्य, पृष्ठ संख्या ६१२। साचां बड़ा कागज अच्छा, छपाई बंबई टाइप की, मूल्य सिर्फ १॥) " इस इतनी सस्ती परन्तु उपयोगी पुस्तक का दूसरा नाम गृहस्थाश्रम शिक्षा है। पुस्तक कोई ३० भागों में विभक्त

है । गृहस्थाश्रम से सम्बन्ध रखने वाली शिशुपालन, शरीर रक्षा, ब्रह्मचर्य, विवाह, पति पत्नी धर्म, नित्य कर्मादि कितनी ही बातों का इसमें वर्णन और विचार है । श्रुति, स्मृति, उपनिषद्, पुराणादि से जगह जगह पर विषयोपयोगी प्रमाण उद्धृत किये गये हैं । पुस्तक में सैकड़ों बातें ऐसी हैं जिनका जानना गृहस्थ के लिये बहुत जरूरी है । इस पुस्तक को लोगों ने इतना पसन्द किया है कि आज तक इसके ६ संस्करण हो चुके हैं । इसी प्रकार सम्पादक आर्यमित्र-सद्धर्मप्रचारक-इन्दु, वेदप्रकाश आदि तथा श्री० बा० गोविन्दजी मिश्र ६५ । ३ बड़ा बाजार कलकत्ता श्री० बा० बच्चू लालजी गुप्त हरीसनरोड कलकत्ता । श्री बा० नन्दलालसिंहजी बी० ए० एस० सी एल० एल० बी० । श्री बा० गोकुलासवजी हेडमास्टर होशियारपुर । श्री० बा० प्रतापनरायण सिंहजी गाजीपुर स्वामी श्रद्धानन्दजी, स्वामी नित्यानन्दजी, स्वामी विश्वेश्वरानन्दजी, स्वामी अनुभवानन्द जी, श्री० पं० शीतलप्रसाद जी डिप्टीकलेक्टर, श्री० बा० कृपालसिंहजी डिप्टी इन्स्पेक्टर, बा० मथुराप्रसादजी सबइंजीनियर, बा० सालिग रामजी सुपरवाइजर, बा० शम्भूनारायणजी करिया, बा० मैथिल दीन साहू इटावा, बा० मोहनसिंहजी साधूसिंहजी देहरादून, बा० वीरवर्मा देहरादून, श्री० नाथूरामजी आचार्य, ला० रामप्रसादजी बड़ाबाजार भरतपुर, श्री० बाबूरामनरायन जी तिवारी बनारस श्री० बा० विष्णुलाल जी साहब शर्मा एम. ए. लवजज बरेली । श्री० बा० रामचरनलाल जी असिस्टेन्ट सर्जन सरधना (मेरठ) श्री० रामदयाल जी शाहपुरा बा० सालिगराम जी सुपर्वाइजर दफ्तर मर्दुमशुमारी मिर्जापुर । बा० गंगाप्रसाद जगन्नाथ जी हलद्वानी, पं० देवदत्त जी शर्मा आमाघाट गाजीपुर, बा० उदयनारायन बलदेवप्रसादजी दानसाह इटावा आदि २ महानुभावों के सहस्रों प्रशंसा पत्र आचुके हैं ॥

# पुत्री उपदेश।

## अर्थात् नारायणी शिक्षा का दूसरा भाग मूल्य १) मात्र

इसमें बतलाया गया है कि भाग्य क्या है? उसको कौन बनाता है। गृहस्थाश्रम से शान्ति और सुख के साधन क्या हैं? गृहप्रबन्ध की उत्तम मीमांसा क्योंकर हो सकती है। धन की प्राप्ति क्योंकर हो सकती है और उसके सदुपयोग करने की विधि। नर नारियों के मुख्य कर्तव्य क्या हैं? संसार में कीर्ति ही अमर है, कीर्ति कैसे प्राप्त होती है और वह अमर कैसे होती है। मान का अधिकारी कौन है? राजा की आवश्यकता और प्रजा का धर्म। गृहस्थ के मुख्य उद्देश्य क्या हैं? और वंश की उन्नति कैसे हो सकती है। मनुष्य जीवन सफल क्योंकर हो सकता है। माता पिता भाई बहन पति पत्नी में जो खटपट बनी रहती है इस का परिणाम क्या होता है और उसके दूर करने के उपाय क्या हैं? परिवार में प्रत्येक का क्या अधिकार है? मर्यादा क्या वस्तु है? अनधिकार चेष्टा से क्या हानियाँ होती हैं। इत्यादि विषयों की आलोचना अच्छे प्रकार की गई है।

# इसकी बाबत लोगों की सम्मतियां

### बा० पूर्णचन्द्रजी B. S. c. & L. L. B. आगरा।

वास्तव में पुत्री उपदेश कन्याओं और स्त्रियों के लिये अत्यन्त शिक्षा-पूर्ण पुस्तक है। स्त्रियों के लिये जितनी बातें आवश्यक तथा उपयुक्त हैं उनपर शास्त्रों तथा नीतिज्ञों के वचन लिखकर उनको भलीभांति समझाया है। बहुत सी बातें जो बहुधा स्त्रियां जानती भी हैं परन्तु उनके कारण तथा उपयोग से अनभिज्ञ हैं उनका साफ २ निर्णय इस पुस्तक में किया गया है यह एक इस पुस्तक में विशेष गुण है। लेखक महाशय का उद्योग सराहनीय है, यदि यह पुस्तक विवाह के उपहार में तथा कन्या पाठशालाओं में पारितोषिक के रूप में दीजावे तो इसका वास्तविक उपयोग हो सकता है। कागज़ छपाई आदि अच्छी है। मूल्य १) डाक व्यय।-)

## श्री० सम्पादक महोदय 'प्रतिभा' सनातनधर्म प्रेस मुरादाबाद

"गृहस्थाश्रम जिन बातों से सुखद होता हैं इस पुस्तक में प्रायः उन सब बातों का थोड़ा बहुत वर्णन है- ब्रह्मचर्य की महिमा अच्छी तरह समझाई है। हृदय की पवित्रता और व्यवहार शुद्धि पर भी लेखक ने अपने ढंग पर खूब लिखा है। अपने देश की बहुत सी बातों का दूसरे देशों से मिलान करके अपने देश की हीनता दिखाई है जिसे पढ़कर अपनी अवस्था का बहुत कुछ ज्ञान हो जाता है ऐसे ही अनेक काम के विषयों की इसमें चर्चा है पुस्तक लेखक आर्यसमाजी विचार के पुरुष हैं पर उनकी इस पुस्तक से सब विचार की स्त्रियां और पुरुष भी लाभ उठा सकते हैं,,

## श्रीमती सम्पादिका 'स्त्रीदर्पण' इलाहाबाद।

इस पुस्तक में लेखक ने अपनी पुत्री को उपदेश दिये हैं परंतु वे सभी पुत्रियों क्या, उनकी माताओं को भी पढ़ने योग्य हैं। सभी सांसारिक बातों का निर्णय इन उपदेशों में है······पुस्तक अपने ढंग की अच्छी है सच्चे जीवनचरित्र आदि बहुत से हितकर विषयों के कारण स्त्री पुरुषों दोनों के काम की है।

## भारत के प्रसिद्ध उपदेशक श्री पं० हरिशंकर मुरार व्यास।

गृहस्थाश्रम के दूसरे भाग को मैंने आद्योपान्त पढ़ा सुन्दर लेख शक्ति उच्च भाव मनोहर वाक्य रचना बतला रही है कि लेखक का जीवन पवित्र है यदि प्रत्येक गृह में इस पुस्तक का नियम पूर्व स्वाध्याय हो तो निःसंदेह पुत्र पुत्रियों का जीवन आदर्श बन सकता है इसलिये मैं, ओर के साथ प्रत्येक गृहस्थ से प्रार्थना करता हूं कि इस उपयोगी पुस्तक को मंगाकर अपने गृहों की शोभा को बढ़ावें।

## उपमंत्री आ० प्र० नि. सभा संयुक्त प्रान्त।

वास्तव में यह पुस्तक स्त्रियों और कन्याओं के लिये अत्यन्त शिक्षापूर्ण है उनके लिये जिन २ बातों का जानना जरूरी है वे सब बातें इस पुस्तक में अच्छे प्रकार वर्णन की गई हैं लेखक महाशय का उद्योग सराहनीय है।

## श्री स्वामी अच्युतानन्द जी सरस्वती।

यह पुस्तक धार्मिक सुधार के लिये अत्युत्तम पुस्तक है जो आर्य देवियां अपनी ससुराल को विवाहित होकर जाती हैं उनको इस पुस्तक को अपने साथ अवश्य रखना योग्य है तथा प्रत्येक गृहस्थी मे इस पुस्तक की एक २ प्रति रहनी चाहिये।

## ४—लालित्यता में सब से बढ़ चढ़ कर है।

इसकी भाषा की लालित्यता तथा सरलता विषयों की गम्भीरता वाक्यों की मधुरता की प्रशंसा हम क्या करें किन्तु भारतीय एवं विदेशीय महानुभावों के प्रशंसापत्रों का सार उद्धृत करते हैं

## श्री० पं० महावीरप्रसाद जी द्विवेदी, सम्पादक
### सरस्वती, प्रयाग

स्वामीदयानन्द सरस्वती के जितने जीवन चरित्र प्रकाशित हो चुके हैं उनमें से श्रीयुत लेखराम जी का उर्दू में लिखा हुआ जीवनचरित्र सर्वश्रेष्ठ है। उसी के आधार पर सरस्वतीन्द्रजीवन लिखा गया है। आपने लेखराम जी की पुस्तक से प्रायःसारी मुख्य मुख्य घटनाओं की सामग्री उद्धृत करके इस पुस्तक की रचना की है। इसके सिवाय मास्टर आत्माराम जी तथा लाला राधाकृष्ण जी के लेखों से भी आपने सहायता ली है। पुस्तक में स्वामीजी के साधारण चरित्र के अतिरिक्त उनके शास्त्रार्थ, उनके धर्मोपदेश और उनके ग्रन्थ निर्माण आदि की भी बातें हैं। पुस्तक बड़े २ कोई ४०९ पृष्ठों में समाप्त हुई है। टाइप अच्छा. कागज मोटा है। स्वामीजी, पं० लेखरामजी, और पण्डित गुरुदत्तजी विद्यार्थी के हाफ़टोन चित्र भी पुस्तक में हैं। इस पर भी इतनी बड़ी पुस्तक का मूल्य सिर्फ १॥) है। महात्मा जन चाहे जिस देश, जाति. धर्म और सम्प्रदाय के हों उनका चरित्र पढ़ने से कुछ न कुछ लाभ अवश्य ही होता है। जो ऐसा समझते हैं उन्हें स्वामी जी का चरित्र भी पढ़ना और अपने संग्रह में रखना चाहिये।

## श्री० पं० विष्णुलाल जी एम० ए० सबजज।

मैंने आपके छपाये सरस्वतीन्द्रजीवन को पढ़ा। पण्डित लेखराम जी स्वर्गवासी के संगृहीत चरित्रों को छोड़ शेष अब तक जितने छपे हैं उनसे इस में अधिक हाल पाये। वास्तव में आपने उर्दू के सारगर्भित लेखों की (जिनके आनंद से विना उर्दू जानने वाले वञ्चित रहते थे) भाषा करके बड़ा उपकार किया है। मैं समझता हूं कि आपने इस इतिहास के लिखने में श्रीस्वामी जी के कार्यकाल को यथाक्रम रक्खा है। पुस्तक की छपाई अति सुन्दर है और चित्र भी सर्वाङ्ग उत्तम हैं। मूल्य १॥) अधिक नहीं है। मैं आप की इस कार्य पूर्ति का धन्यवाद देता हूं।

## श्रीमान् पं० निरंजनदेव शर्मा उप० श्रीमती प्रतिनिधिसभा

मैंने इस जीवन को विचार पूर्वक पढ़ा बड़ा ही रोचक है। इस पर भी भाषा सरल अनेकान विषय इसमें ऐसे हैं जो अभी तक नागरी के जीवन चरित्रों में नहीं छपे। कम पढ़े मनुष्य और स्त्रियां भी भले प्रकार समझ सकती हैं। इसकी उत्तमता वास्तव में पढ़ने से प्रतीत होगी सच तो यह है कि अनेक प्रकार उत्तम और तीन मनोहर चित्रों सहित होने पर भी इस पुस्तक का मूल्य १॥) सजिल्द १।॥) है अतः मैं आर्य पबलिक तथा अन्यान्य श्रेष्ठ पुरुषों से सिफारिश करता हूं कि एक एक जिल्द मंगा कर आप देख अपनी पुत्रियों, स्त्रियों, और पुत्रों को अवश्य दिखलावें।

## श्रीमान् पं० सदानन्द जी पेशकार तहसील किचहा जि० नैनीताल ।

मैं आप के सरस्वतीन्द्रजीवन को देख हार्दिक धन्यवाद देता हूं। दरअसल यह पुस्तक अति सराहनीय है। तिस पर भी मूल्य बहुत सस्ता है।

## श्री पं० भवानीदयालजी

### सम्पादक हिन्दी- नेटाल साउथ अफ्रीका

वर्तमान भारत के जन्मदाता महर्षि दयानन्द सरस्वती के विस्तृत जीवन वृतान्त का यह तृतीय संस्करण है इसमें महर्षि के एक भव्ययोगासनारूढ़ चित्र के अतिरिक्त धर्मवीर पं० लेखराम जी और पण्डित गुरुदत्त के चित्र भी सुशोभित हैं। प्रवासी भारतीयों को महर्षि दयानन्द का परिचय देना मानों दिवस के मध्याह्न काल में दीपक का प्रकाश करना है प्रत्येक धर्म और प्रत्येक सम्प्रदाय के भारतवासी उनके पुनीत नाम से परिचित हैं। महर्षि दयानन्द उस समय संसार के रंगमञ्चपर आये जिस समय संसार के अधिकांश प्राणी प्रकृतिवाद से तबाह हो रहे थे। महर्षि दयानन्द ने, परमात्मा प्रकृति और जीवात्माका सच्चा ज्ञान प्रकाशकर मानव जाति का जो कल्याण किया वह भारतवर्ष के ही नहीं प्रत्युत संसार के इतिहास के पृष्ठों पर स्वर्णाक्षरों में सदैव अंकित रहेगा अहा! उस महान् पुरुष के आत्मिक बल पर तो जरा विचार कीजिये जब कि भारत के भिन्न २ सम्प्रदायों और

पंथों के तीस करोड़ मनुष्य एक ओर खड़े होते हैं और उनके अंध श्रद्धा और अंध विश्वास पर प्रहार करके वैदिक धर्म और आर्यसभ्यता के प्रचार के अभिप्राय से दूसरी ओर खड़ा होता है एक लंगोटबंद सन्यासी। अतएव ऋषि दयानंद जी की जीवनी संसार के धार्मिक इतिहास में एक अपूर्व घटना और आर्य जाति की एक अमूल्य सम्पत्ति है। हमने महर्षि के अनेक जीवन पढ़े किंतु तिलहर ज़िला शाहजहांपुर यू० पी० निवासी।

## श्री० मुं० चिम्मनलाल जी कृत

सरस्वतीन्द्र जीवन अति उत्तम है उसमें श्री पण्डित लेखरामजी लिखित जीवन चरित्र की प्रायः सभी बातें आगई हैं तथा अन्य कतिपय ज्ञातव्य घटनायें भी संकलित हैं लेखक ने इसे अत्यन्त परिश्रम से लिखा है भाषा भी सरल और रोचक है छपाई आदि भी अच्छी है और यह बृहद् ग्रंथ इस योग्य है कि प्रत्येक गृहस्थ के गृह की शोभा बढ़ावें।

# अन्य आदर्श जीवन-चरित्र

दशरथ =) राम =) लक्ष्मण ।-) भरत -)॥ युधिष्ठिर ।) अर्जुन =) भीमसेन =) द्रोणाचार्य्य =) विदुर =) धृतराष्ट्र =) पं० गुरुदत्त -) महात्मा पूर्णभक्त -)॥ महारानी मन्दालसा ।)॥

### हमारे छोटे २ जीवनों की बाबत देखिये लोग क्या कहते हैं
### बाबू नंदलालसिंह जी, बी. एस. सी., एल. एल. बी. उपमंत्री आर्य प्रतिनिधि सभा, यू० पी०—

दशरथ, राम, लक्ष्मण, भरत ये चारों जीवनचरित्र रूप से श्रीयुत ······ गुप्तजी ने प्रकाशित किये हैं, आर्य भाषा की सेवा जिस प्रकार मुंशीजी करते हैं उसे प्रत्येक भाषाभाषी जानता है।

लालाजी के पुस्तक का उद्देश्य मुख्यतया बालक और बालिका एवं स्त्रियों का हित होता है, ये भी इसी विचार से लिखी गई हैं, इंगलिश में इस प्रकारकी

पुस्तकें निकालने का क्रम प्रचलित ही था परन्तु आर्यभाषा में भी वही बात देखकर प्रसन्नता होती है। वास्तव में आदर्श पुरुषों के चरित्र का पाठकों के हृदयों पर बहुत प्रभाव पड़ता है। विदुर, धृतराष्ट्र युधिष्ठिर, दुर्योधन ये चार महाभारत के पात्रों के सम्बन्ध में लिखी गई हैं। महाभारत विस्तृत ग्रन्थ को सम्पूर्ण तथा देखे बिना किसी भी व्यक्ति का पूरा हाल ज्ञात नहीं हो सकता परन्तु उक्त ग्रन्थ को सम्पूर्ण देखना सहज काम नहीं लेकिन यह कठिनता इनसे दूर हो गई। चरित्रलेखक ने जहां अपने "नायकों" की प्रशंसा की है वहां तत्सम्बंधी प्रत्येक घटना को ठीक एवं स्पष्ट भी बहुत कुछ करने का ध्यान रक्खा है। जो लेखक के लिये आवश्यक है। छपाई साफी, मूल्य स्वल्प है॥.

## श्रीयुत सम्पादक आर्यमित्र आगरा—

तिलहर के महाशय ........जी वैश्य ने महात्मा विदुर, युधिष्ठिर, तपस्वी भरत जी के जीवनचरित्र लिखकर प्रकाशित किये हैं इस प्रकार के ऐतिहासिक चरित्रों से आर्य साहित्य को बहुत लाभ पहुंच सकता है इन की भाषा सरल और रोचक है, तिस पर भी मूल्य अति स्वल्प है। वास्तव में आपका यह प्रयत्न अत्यन्त प्रशंसनीय है।

## श्रीयुत सम्पादक भास्कर मेरठ, भाद्रपद ३—

तिलहर निवासी महाशय........ ने इन जीवनों को लिख कर प्रकाशित किया है। इस तरह के ऐतिहासिक चरित्रों से आर्य सभा के साहित्य को बहुत लाभ पहुंचने की सम्भावना है। आपका यह प्रयत्न श्लाघनीय है।

## श्रीमान सम्पादक भारतोदय ज्वालापुर।

तिलहर के मुन्शी........जी को प्रायः आर्यसमाज में सब ही जानते हैं आपने अनेक उपयोगी सामयिक पुस्तकों को प्रकाशित कर अच्छा नाम पाया है। आपकी नारायणी शिक्षा आदि प्रसिद्ध पुस्तकें हैं ही। अब आपने छोटे २ जीवन चरित्रों के प्रकाशित करने का काम बांधा है। इन छोटी और स्वल्प मूल्यवाली पुस्तकों से सर्वसाधारण को अच्छा लाभ पहुंच सकता है, अतः यह प्रत्येक हिन्दू और आर्य घरों में अवश्य होनी चाहियें। लेकिन आपको विज्ञापन की सचाई जब ही मालूम होगी जब आप स्वयं इनकी प्रतियां मंगा कर देखेंगे।

## श्री पं० भवानीदयाल जी नेटाल (साउथ अफ्रीका)

आदर्श जीवन चरित्र जिनके नाम ऊपर दिये गये हैं उनसे भारत का बच्चा बच्चा परिचित है किन्तु उनमें कौन से विशिष्ट गुण थे इसे बहुत कम लोग जानते हैं। उपर्युक्त पुस्तकों में उन्हीं गुणों के दिग्दर्शन कराये गये हैं जिससे अलंकृत होने के कारण आज उनके नाम इतिहास के पन्नों पर चमक रहे हैं और युगयुगान्तर तक आर्यजाति के हृदय को अपने प्रकाश से आलोकित करते रहेंगे। प्रवासी भारतियों के बच्चे जितने नेपोलियन और नेलसन की घटनाओं से परिचित हैं उतने अपने देश के महापुरुषों से नहीं। अतएव इन पुस्तकों को मंगा कर अपने बालकों के हाथों में देना प्रत्येक माता पिता का कर्तव्य है इससे उनके हृदयों में पूर्वजों के प्रति श्रद्धा और भक्ति के भाव जागृत होंगे। और साथ ही अपने जीवन को आर्यत्व के सांचे में ढालने में सहायता मिलेगा······उपरोक्त पुस्तकों में जहां जीवनियों का संकलन है वहां समय की अवस्था पर भी प्रकाश डाला गयाहै जिससे पुस्तकों की उपयोगिता बढ़ गई है। वास्तव में पूर्वजों का इतिहास ही भावी राष्ट्र का पथप्रदर्शक होता है इसलिये मैं बलपूर्वक अनुरोध करता हूं कि उपरोक्त जीवनों को वेग मंगाकर घर घर में प्रचार कीजिये।

# अन्य उपयोगी पुस्तकें

---

### क्या हम रामायण पढ़ते हैं

आपने अब तक अनेकों तरह की रामायण पढ़ी परंतु जब आप एक बार इसे पढ़ेंगे तब आपको मालूम होगा कि यथार्थ में आप रामायण पढते हैं या नहीं? मूल्य =)

**गर्भाधानविधि**—यह चौदहवीं बार छप चुकी है। इसमें धातु और उसके गुण, स्त्री-प्रसंग, गर्भविधान, उत्तम संतान की विधि, गर्भ परीक्षा उसकी रक्षा, गर्भ में पुत्र और पुत्री की पहिचान, गर्भवती का कर्त्तव्य, गर्भपात के लक्षण और उसकी चिकित्सा, प्रसवकाल में प्रसूत की रक्षा, स्त्री पुरुषों में संतान होनेके कारण के अतिरिक्त शिशुपालन और अनेक कठिन रोगों की चिकित्सा का वर्णन है। मूल्य ≡)

वीर्यरक्षा—यह पुस्तक सुख की खानि है अवश्य आप देख कर संतानों को दिखाइये और उनको भयानक रोगों से बचाइये; क्योंकि वीर्य्य रक्षा करना ही सुखों का मूल है। शोक कि सन्तानें इसके लाभों को न जान कर कुमार्गियों के संग पड़कर कुसमय कुरीतों से वीर्य्य का सत्यानाश कर भारत को गारत करते चले जाते हैं। मूल्य =)॥ यह ६ वीं बार छपी है॥

हम शीघ्र क्यों मरते हैं?—वर्त्तमान समय में मौत का औसत २३ वर्ष पर आगया है जिसके कारण भारत में रात दिन रुदन मचा रहता है। अनेकान पुरुष इसके लिये ज्योतिषियों से जप कराते और गंडे तावीज बाँधते हैं परन्तु फिर भी अल्पायु में मरते चले जाते हैं। इस दुःख से बचने के लिये मैंने चरक सुश्रुत और वेद के अनुसार सच्चे नुसखे और पथ्या- पथ्य लिखा है। देखिये, अमल कीजिये, ताकि भारत से ये दुख चले जावें। मूल्य -)॥

सत्यनारायण की प्राचीन कथा—मित्रों सहित सुनिये। देखिये कैसी अच्छी और उपयोगी कथा है आठवीं बार छपी है मूल्य =)॥

मौत का डर—इसके पढ़ते ही पढ़ते देखिये मनमें क्या २ लहरें उठती हैं। मूल्य=) यथार्थ शांति निरूपण।) शांति शतक =) संध्या दर्पण -)। द्वैत प्रकाश -)। संसार फल -) ईश्वर सिद्धि )॥। प्रेमपुष्पावली -)॥। महात्मा पूरण भक्त की कथा -)॥ नीत्युक्त स्त्रीधर्म =) स्मृत्युक्त- स्त्रीधर्म -)॥ चित्रशाला )॥। संध्या )। मूर्त्तिपूजा विचार )। हवन- विधि )। स्त्री ज्ञान गजरा प्रथम भाग )॥ द्वितीय भाग -)॥

# प्रेम धारा।

---

इसको उपन्यासों का सितारा शिक्षा का भंडारा धर्म का पिटारा प्रेम और मेलकी अमृतधारा क्रोधादि शत्रुओं को नष्ट करने का द्वारा—अविद्यान्धकार दूर करने का कुठारा और पाठ करने वाले युवा और युवतियों के जीवन को आदर्श बनाने द्वारा कह सकते हैं। मूल्य केवल ॥।) डा० महसूल।-) न्यारा है। द्वितीय एडीशन छप कर तैयार है॥

# इसके विषय में विद्वानों की सम्मतियां

## श्रीयुत सम्पादक नागरीप्रचारक लखनऊ—

प्रेमधारा स्त्रीजाति के उपकारार्थ कासगंज निवासी बाबू.........ने प्रकाशित की है नर व नारियों के लाभार्थ अनेकान उपदेश ग्रन्थ के रोचक तथा प्रसङ्ग में दिये गये हैं, अवश्य ही इसको पढ़ कर बालिका और महिलाओं का विशेष उपकार होगा। धर्म — मार्ग सिखाने के निमित्त इस प्रकार के ग्रन्थों का प्रचार करना सरल उपाय है। ईश्वर प्रार्थना के सब श्लोक बहुत ही ललित दिये गये हैं। हम ग्रन्थ कर्ता को, उनके उत्तम और समाज सुधार के लिये यत्न करने के निमित्त बारम्बार प्रशंसा करते हैं।

## श्रीमती हरदेवी जी धर्म पत्नी बा० रोशनलाल जी— बैरिस्टर एटला लाहौर—तथा सम्पादिका भारतभागिनी—

मैंने इस पुस्तक को आद्योपान्त पढ़ा, स्त्री और कन्याओं को बड़े धार्मिक उपदेश मिलेंगे यह पुस्तक बहुत ही प्रशंसा के योग्य है और विशेष कर आर्य कन्याओं के लिये तो पथ दर्शक तथा अमूल्य रत्न है।

## बाबू भूरालाल स्वामी असिस्टेन्ट स्टेशनमास्टर निम्बाहेड़ा

मैंने आपकी बनाई हुई प्रेमधारा को पढ़ा, पढ़कर बड़ा चित्त प्रसन्न हुआ ईश्वर ने आपको इसी योग्य बनाया है कि आप अपनी अमृतरूपी लेखनी से मनुष्यों की अज्ञानरूपी निद्रा को छिन्न कर रहे हैं। आपके वक्तासमर्थ हैं। तो निबन्ध को पढ़ कर मुझसा अज्ञानी इसके महत्त्व जानने व वर्णन करने में भी इतना ही कहूंगा कि यह मूर्ख नर नारियों की फूट व लड़ाइयों के दूर करने की एकमात्र औषधी है। प्रत्येक गृह में रखने योग्य हैं। इत्यादि इत्यादि।

# नवीन पुस्तकें

पाठकवृन्द !

भारतवर्ष के अनुपमरत्न अर्जुनगीता का अनेकानेक भाषाओं में अनुवाद हो चुका है क्योंकि उसमें कर्मयोग की महिमा का अच्छे प्रकार वर्णन किया गया है प्राचीन साहित्य का पाठ करने से भगवद्गीता के अतिरिक्त अनेकानेक गीताओं का पता चलता है जिनके बहुधा मनुष्य नाम तक नहीं जानते फिर उनके विषयों की बाबत् कौन कहे अतः हमने गृहस्थियों के स्वाध्याय करने योग्य

## शम्पाक--हारीत--पिङ्गल--वोध्य--मंकि--हंस--उतथ्य--वामदेव

नामक आठ गीताओं के सरल भाषानुवाद पूर्वक मूल श्लोकों सहित मुद्रित कराया है जिनमें विवेक- वैराग्य- तप- ब्रह्मचर्य- जप- ध्यान- दान- शम- दम- राजा और प्रजा के धर्म- संसार सागर से पार होने के लिये अनेक सुगम रीतियों का वर्णन कथाओं के मनोहर रूप में बड़ी विचित्रता से किया गया है जिनके पाठ से हृदय में उत्साह और उमंग को लहरें उत्पन्न होती हैं और प्रतिदिन स्वाध्याय पूर्वक तदनुकूल कार्य करने से आपकी संतानें सत्यवादी, सच्चे त्यागी सत्कर्मी और सत्य सङ्कल्पी बन पूर्ण कर्म वीरता के अद्भुत कौतुक दिखा अपने नाम और कीर्ति को अमर कर सकती हैं इसलिये उपरोक्त गीताओं का परिवार सहित अवश्य पाठ कीजिये मूल्य ॥) डा० ।=)

### श्री० बाबू कन्नोमल जी एम. ए. सबजज धौलपुर

शम्पाक- हारीत- पिङ्गल- वोध्य- मंकि-हंस--उतथ्य और वामदेव गीताओं की पुस्तक जो अपने गीताष्टक के नाम से सरल भाषा सहित छपवाई है वह अति उत्तम है। सभी धर्मों के लोग इस पुस्तक को पढ़ कर लाभ उठा सकते हैं।

### चौधरी रामस्वरूपजी वर्मा नायब तहसीलदार भरतपुर

आपने बड़े परिश्रम और विचार से गीताओं को लिखा है इनसे सर्व-साधारण को बहुत लाभ होगा।

### श्री महता जैमिनिजी बी. ए.

प्रत्येक भाषा पाठी के लिये परमोपयोगी आठ गीताओं का सरल अनुवाद करके आपने बड़ा उपकार किया है गीताओं का पाठ प्रत्येक को लाभ दायक है। नीचे दिये नोट बड़े उपयोगी हैं। छपाई बहुत सुन्दर और कागज बढ़िया लगाया गया है।

### श्री स्वामी विवेकानन्दजी

गीताष्टक का पाठ पुत्र-पुत्रियों को कराने से बड़ा लाभ होगा क्योंकि उनमें अनेक उपयोगी विषयों का वर्णन है इसलिये प्रत्येक गृहस्थ को यह पुस्तक अवश्य देखनी चाहिये।

## देह विज्ञान।

देह विज्ञान--अपने ढंग की सचित्र और नवीन पुस्तक है।

देह विज्ञान—के पाठ से ही आप शरीर के तत्वों को जान उसके आरोग्य रखने की उत्तम रीतियों को जान सकते हैं।

देह विज्ञान—बड़ी आयु प्राप्त करने और अकाल मृत्यु से बचने के उपाय बताकर सैंकड़ों रुपया हकीम और डाक्टरों से बचावेगा।

देह विज्ञान—जिस्म के बाहरी और भीतरी बनावट को बतला कर किस कुपथ्य से कौन २ रोग होते हैं इसका ज्ञान भले प्रकार कराता है।

देह विज्ञान—के पाठ से शारीरक बल-बुद्धि और धन की वृद्धि होती है।

देह विज्ञान—की भाषा इतनी रोचक और सरल है कि पुत्र पुत्रियाँ और स्त्रियाँ भले प्रकार समझ सकती हैं।

देह विज्ञान—आरोग्य रहने के नियम उपाय और शरीर के सिर से पैर तक की सब नस नाड़ी आदि दैहिक बातों का पूर्ण रूप से ज्ञान कराता है।

देह विज्ञान—के चित्र आर्ट पेपर पर तथा पुस्तक उत्तम सफेद कागज पर बड़ी उत्तमता से छपी है तिस पर भी मू० आठ आना। डा० व्य० ।=)

# देह विज्ञान के लिये सज्जनों की सम्मतियां

## श्री स्वामी विवेकानन्दजी

*देह विज्ञान में उपयोगी विषयों का उल्लेख है प्रत्येक गृहस्थ को अपने कुटुम्ब सहित इसका पाठ करना चाहिये।*

## श्री० स्वामी अच्युतानन्दजी महाराज

देह विज्ञान—बहुत अच्छी शिक्षा प्रदपुस्तक है सब नर नारियों को इसका पाठ करना चाहिये क्योंकि पुस्तक में अत्यन्त आवश्यकीय विषय रक्खे गये हैं। चित्रों से पुस्तक की शोभा और भी बढ़ गई है। बालक बालिकाओं की प्रारम्भिक शिक्षा के लिये यह पुस्तक अति उपयोगी है। आदि आदि

# रत्न भंडार

इस पुस्तक को चुने हुए रत्नों का भंडार ही समझिये इसके पाठ से बच्चों को शिक्षा, युवाओं को आनन्द और वृद्धाओं को ज्ञान का स्वाद मिलता है इसकी उत्तमता को देखकर आगरा व अवध की टेक्सबुक कमेटी

ने लायब्रेरी में रखने और बालकों को इनाम में देने के लिये स्वीकार किया है। भारत के साहित्य प्रेमियों ने पुत्रपुत्रियों की शालाओं में धर्मशिक्षा के स्थान पर पढ़ाने के लिये इस पुस्तक का अनुमोदन किया है। कागज उत्तम सफेद मूल्य ।=) मात्र ।

-यह पुस्तक टेक्सबुक कमेटी यू. पी. ने इनाम में देने को स्वीकार की है।

और इसकी

भारत के सभी विद्वानों ने प्रशंसा की है

# देखिये

## सरस्वती सम्पादक जी क्या कहते हैं।

"पद्यों का चुनाव अच्छा हुआ है पुस्तक सब के पढ़ने लायक है मूल्य ।=)"

इनके अतिरिक्त

श्री० बाबू नैपालसिंह जी प्रेन्सिपल राजाराम कालेज कोल्हापुर। श्री कुंवर हुकुमसिंह जी प्रधान आ० प्र० नि० सभा। श्री० बाबू गंगासहायजी असिस्टेन्ट इंस्पेक्टर स्कूल्स कमिश्नरी रुहेलखण्ड। श्री पं० महेशीलाल जी तेवारी डिप्टी इंसपेटक्र आदि, २ महानुभावों की राय है कि—

"पुस्तक अति उत्तम है इसको हर एक धर्म वाला पढ़कर बड़ा लाभ उठा सकता है। बालकों के लिये यह पुस्तक विशेष उपयोगी है धर्मशिक्षा के स्थान में तथा पाठ्य पुस्तकों की जगह पाठशालाओं में इस पुस्तक को स्थान देना चाहिए।"

## पुत्री प्रियम्वदादेवी रचित पुस्तकें.

नई ! नई !! नई !!!

## कलियुगी परिवार का एक दृश्य।

वर्तमान समय में गृहस्थाश्रम के अन्दर रंग विरंगे चमत्कारिक दृश्य देखने में आते हैं, उनका खाका इस पुस्तक में विचित्रता से खींचा गया है जिसके पढ़ते पढ़ते ही गृहस्थाश्रम की वास्तविक दशा का चित्र आपके

12914



हृदयपटल पर अङ्कित हो जावेगा। आपको मालूम होगा कि धन, धान्य, पुत्र, पौत्र होते हुये भी इस समय गृहस्थाश्रम में कितना सुख मिल रहा है। इसका ढंग उपन्यासी है भाषा की उत्तमता, भाव की गम्भीरता और सरलता देखने से ही विदित हो सकती है। मूल्य केवल ॥)

## धर्मात्मा चाची अभागा भतीजा

यह पुस्तक भी उपन्यास के ढंग पर लिखी गई है। इसकी नायका ने अपने कुटुम्बियों को नाना उपयोगी और आवश्यक विषयों की शिक्षायें दी हैं जिससे यह भलीभांति प्रकट हो जाता है कि संसारयात्रा करने वाले गृहस्थों को गृहस्थाश्रम में सुख के सच्चे उपाय क्या २ हैं? विशेष उपयोगिता देखने पर ही मालूम होगी। मू० ।-)

## आनन्द मई रात्रि का एक स्वप्न

इसमें स्वर्गीय विदुषी महिलाओं की सभा के अधिवेशन में कितनी स्पीचों द्वारा यह भले प्रकार विचार किया गया है कि स्त्री जाति की अवनति का क्या कारण है? अब उन्नति कैसे होसकती है और गृहस्थाश्रम स्वर्गमय कैसे बन सकता है' इत्यादि कई विषयों का आन्दोलन किया गया है। मूल्य ≈)

## श्री पं० भवानीदयाल जी जैकोब्स (साउथ अफ्रीका)

उपर्युक्त तीनों पुस्तकों की रचयिता श्री चिम्मनलालजी की सुयोग्य एवं विदुषीपुत्री प्रियम्वदा हैं। तीनों पुस्तकें कल्पित उपाख्यान स्वरूप हैं। इन पुस्तकों में विशेष रूपसे स्त्रियों की वर्त्तमान दशा पर प्रकाश डाल कर उसके सुधार के उपाय बतलाये गये हैं उन्हें आरम्भ करने पर आद्योपान्त पढ़े बिना जी नहीं मानता। विशेष प्रवासी बहिनों के लिये ये पुस्तकें बहुत उपयोगी हैं और कथा के रूप में होने के कारण जो बहनें थोड़ा भी पढ़ना जानती हैं वे भी इनके पाठ से लाभ उठा सकती हैं। और सहज ही में बहुत सी आवश्यक बातें जान सकती हैं। इनका हम इसलिये भी हार्दिक स्वागत करते हैं कि यह एक आर्य देवी की कीर्ति है। भाषा सरल है। शैली श्रेष्ठ है। कथायें रोचक हैं, और मूल्य भी अधिक नहीं है।

मिलने का पता—
चिम्मनलाल भद्र गुप्त
तिलहर जि० शाहजहांपुर।

❀ ओ३म् ❀

# ❀ नम्र निवेदन ❀

१—बहुधा महानुभाव पुस्तकों को मंगाकर पार्सल वापिस कर देते हैं उससे व्यर्थ में पुस्तकालय को हानि उठानी पड़ती है अतः सोच-विचार कर आर्डर भेजना चाहिये। व्यर्थ में नुक़सान पहुंचाना सभ्यता के प्रतिकूल है।

२—पुस्तक मंगाते समय अपना पता ( नाम, स्थान, डाक घर, जिला ) बहुत साफ़ साफ़ लिखना चाहिये ताकि पुस्तकें भेजने में सुभीता रहे।

३—डांक पार्सल का महसूल बढ़ गया है अतः एक रुपया से कम की पुस्तकें न मंगाना चाहिये क्योंकि जितने की पुस्तकें होंगी उतना ही महसूल लग जायगा।

४—पुस्तकों पर हमारी मोहर भी देख लेना चाहिये। विना मोहर की पुस्तक चोरी की समझनी चाहिये।

निवेदक—

चिम्मनलाल भद्रगुप्त,

तिलहर जि० शाहजहांपुर।

पुस्तक मिलने का पता—

चिम्मनलाल भद्रगुप्त वैश्य

मुक़ाम वा पोस्ट ख़ास तिलहर,

ज़ि० शाहजहांपुर।

INDIA.

☞ कृपा करके इसका द्वितीय और तृतीय भाग भी मंगाकर देखिये।